उसमें कहा जाता है—'फुलवारीमें फूल खिले हुए हैं'। पर आजकलकी नागरीमें कहा जाता है—'उद्यानमें प्रसून विकसित हैं।' इससे जान पड़ेगा कि नागरी हिन्दीमें अब संस्कृतके तत्सम शब्द लानेकी चाल चल पड़ी है। पर साथ ही जिन-जिन बोलियोंका हमारी बोलीसे मेल हुआ उनके भी शब्द हमने अपना लिए, जैसे—अरबी, तुर्की, पश्तो, फ़ारसी, अँगरेजी, पुर्तगाली, डच, और फ्रान्सीसी शब्द। ये सब विदेशी शब्द दो कारणोंसे आए—१. या तो इन बोली बोलनेवालोंका हमपर राज होनेसे और २. या आपसमें व्यापारसे। पर इस लेनदेनमें हमने संज्ञा और विशेषण ही लिए हैं, अपना ढाँचा और अपनी बनावट नहीं बदली। इस बनावटको देखते हुए दो तो नागरीके सच्चे रूप हैं—१. ठेठ ( तद्भवनिष्ठ ), और २. संस्कृतभरा ( संस्कृतनिष्ठ ) और दो बनावटी रूप हैं—१. उर्दू ( अरबी-फ़ारसीनिष्ठ ) और खिचड़ी ( सर्व-भाषानिष्ठ )। आजकल नागरी संस्कृतनिष्ठ हो चली है।

§ ६—व्रजभाषादि सहचर्यः।

[ व्रज, अवधी, नागरी आदि हिन्दी झुंडकी साथिन हैं। ]

इस नागरी ( मेरठ-मुज़फ़्फ़रनगरकी बोली ) की साथिन बोलियोंमें व्रज, अवधी, बुन्देलखंडी, मालवी, बघेलखंडी, छत्तीसगढ़ी, बैसवाड़ी, भोजपुरी, मैथिल, पहाड़ी और मगही बोलियाँ आती हैं जिनमेंसे कुछका अपना-अपना साहित्य भी है।

## सारांश

अब आप समझ गए होंगे कि—

*१—संस्कृत और प्राकृत साथ-साथ चलती थी।*

*२—संस्कृतको प्राकृतसे मिलाकर महावीरने अर्द्धमागधी और बुद्धने पालि चलाई।*

३—संस्कृतके साथ-साथ प्राकृतोंमें भी साहित्य रचा जाने लगा।

४—प्राकृतोंके विगड़नेपर अपभ्रंशमें भी पच्छिमी राजस्थान और उत्तरपूर्वी गुजरातमें साहित्य रचा गया और रासक लिखे गए जिसकी देखादेखी राजस्थानीमें 'रासो' बने।

५—कुछ बोलियाँ सीधे संस्कृतसे आजकी बोलियोंमें ढलीं।

६—कुछ बोलियाँ अपने साँचेमें संस्कृतको घोलकर बनीं।

७—ग्रियर्सनने भारतीय आर्य भाषाओंके दो घेरे माने हैं—१. भीतरी और २. बाहरी। चाटुर्ज्याने उत्तरी, पूर्वी, बीचकी, पच्छिमी और दक्खिनी पाँच वर्ग माने हैं।

८—आचार्य चतुर्वेदीने सात वर्ग माने हैं : का दा जो नो चा रा एर्।

९—जिन्होंने हमपर राज किया या हमसे व्यापार किया उन सबकी बोलियोंके शब्द लेकर हमने संस्कृतके तत्सम और तद्भवसे मेरट-मुज़फ़्फ़रनगरकी बोलीको सँवारकर नागरी बोली बनाई जो अब संस्कृत शब्दोंकी ओर झुक रही है।

१०—हिन्दीकी साथिन बोलियोंमें ब्रज, अवधी, बुन्देलखंडी, छत्तीसगढ़ी, बघेलखंडी, बैसवाड़ी, भोजपुरी, मैथिल, पहाड़ी और मगही आदि बोलियाँ आती हैं।